आराहेत्ता जेणेव अज्जचदणा अज्जा तेणेव उवागच्छइ २ त्ता अज्जचदण अज्ज वदइ णमसइ वदित्ता नमसित्ता वहूहिं चउत्थे हिं जाव भावेमाणी विहरइ। तएणं सा महासेन कण्हा अज्जा तेण ओरालेण जाव उवसोभेमाणी चिट्ठइ।

भावार्थ —उन महासेन कृष्णा आर्याजी ने 'आयम्बिल वर्द्धमान' तपस्या करने में पूरे-पूरे चौदह वर्ष, तीन मास और बीस दिन लगाये। जिस प्रकार सूत्रों में विधि-विधान इस तपस्या के लिए बतलाया गया है, उसी प्रकार इन आर्याजी ने सम्यक् प्रकार से इसका आराधन करके श्री चन्दनबालाजी के पास वे आई। और उन्हें वन्दना करके फिर भी छुटकर तपस्या में जुट पड़ीं। ऐसी तपस्या करने से इन महासेन कृष्णा आर्याजी का शरीर, रुधिर और मास से प्राय रहित, अर्थात् दुर्बल हो गया। पर तपस्या के प्रभाव से शरीर इनका तेजोमय और अनुपम कान्तिशाली बना रहा।

मूल —तएण तीसे महासेणकण्हाए अज्जाए अणणया कयाइ पुव्वरत्ता वरत्तकाले चिंता जहा खदयस्स जाव अज्ज चदण अज्ज आपुच्छई जाव सलेहणा, काल अणव कखमाणी विहरइ। तएण सा महासेण कण्हा अज्जा, अज्जचदणाए अज्जाए अतिए सा-

माइयाइ एकारस्स अगाइ आहिज्जित्ता बहु पडि पुन्नाइ सत्तरस वासाइ परियाय पालइत्ता मासियाए सलेहणाए अप्पाण भूसेत्ता सट्ठि भत्ताइ अणसणाए छेदेत्ता जस्सट्ठाए कीरइ जाव तमट्ठ आराहेइ चरिम उस्सासणीसासेहिं सिद्धा बुद्धा । अट्ठ य वासा आदी एकोत्तरीयाए जाव सत्तरस । एसो खलु परिताओ सेणिय भज्जाए णायव्वो ।

भावार्थ —तत्पश्चात्, उन महासेन कृष्णा आर्याजी को एक दिन पिछली रात्रि में, खन्दक की तरह विचार उत्पन्न हुआ, कि जो भी मेरा शरीर इस तपस्या से ऐसा कृश हो गया है। तथापि कुछ और शक्ति मुझ में है। अत कल सूर्योदय होते ही, श्रीमती चन्दनबालाजी से पूछ कर मुझे सन्थारा कर लेना चाहिए। तदनुसार प्रात' काल होते ही उन्होंने अपनी धर्म-जननी गुराणीजी की आज्ञा प्राप्त कर सन्थारा ले लिया। अर्थात् 'यश के लिए मैं अधिक जीऊँ' या 'दुख के कारण मैं शीघ्र ही मरूँ' इन सम्पूर्ण प्रकार के सङ्कल्प-विकल्पों से रहित होकर, समाधिमार्ग में प्रसन्न चित्त से वे रहने लगीं। इन महासेन कृष्णा आर्याजी ने भी चन्दनबालाजी से, सामायिक से लगा कर ग्यारहों अङ्गों तक का सर्वाङ्ग ज्ञानाध्ययन कर लिया। लगातार के सत्तरह वर्षों तक चारित्र का पालन किया। अन्तिम समय में, पूरे एक मास का सन्थारा कर, अन्तिम श्वासोश्वास में अपने सम्पूर्ण घनघाती कर्मों को नष्ट कर, मुक्ति में वे पहुँचीं। काली आर्याजी ने आठ वर्ष चारित्र पाला। दूसरी सुकाली ने नौ वर्ष। यों क्रमशः

एक एक वर्ष तक महासेन कृष्णा ने पूरे-पूरे सत्तरह वर्षों तक चारित्र का पालन किया। ये दसों ही राजा श्रेणिक की रानियाँ थी। और, कौणिक की छोटी माताएँ।



मूल —एवं खलु जंबु ! समणेणं भगवया महावीरेणं आइगरेणं जाव संपत्तेणं अट्ठमस्स अंगस्स अंतगडदसाणं अयमट्ठे पण्णत्ते त्तिबेमि। अंतगडदसाणं अंगस्स एगो सुयखंधो अट्ठवग्गा अट्ठसु चेव दिवसेसु उद्दिसिज्जंति, तत्थ पढम वितिय वग्गो दस दस उद्देसगा, तइयवग्गे तेरस उद्देसगा, चउत्थ पंचमवग्गे दस दस उद्देसया छट्ठवग्गे सोलस उद्देसगा, सत्तमवग्गे तेरस उद्देसगा, अट्ठमवग्गे दस उद्देसगा। सेसं जहा नाया धम्म कहाणं ॥

भावार्थ हे जम्बू! धर्म के प्रकट करने वाले, श्रमण भगवान महावीर जो मोक्ष में पधार गये, उन्होंने आठवें अङ्ग 'अन्तगड सूत्र' का यह भाव फर्माया है। उसे मैंने ज्यों का त्यों तुम्हारे सामने वर्णन कर दिया। इस अन्तगड में एक श्रुतस्कन्ध और आठ वर्ग हैं। और, जिन्हें केवल आठ ही दिनों में भगवान् ने फर्माया है। इस के प्रथम और दूसरे वर्गों में क्रमशः दस-दस अध्याय हैं। तीसरे वर्ग में तेरह, और चौथे तथा पाँचवें वर्गों में फिर दस-दस अध्याय हैं। छठे वर्ग में सोलह अध्याय। सातवें वर्ग में तेरह और आठवें वर्ग में दस अध्याय हैं। शेष ज्ञाताधर्मकथाङ्ग सूत्र के अनुसार जानना चाहिए।

श्री मदन्तकृद्दशाङ्गसूत्र समाप्तम्